जगत् ॥ उसकाही रख तू आसरा उसकी ही तू पकड शरन ॥ छोड़के राग द्वेषको मनमें तू उसका ध्यान कर ॥ तुझपै दयाल होवेंगे निश्चय है यह परमात्मन् ॥ जैसा किसीका हो अमल वैसाही पाता है वह फल ॥ दुष्टोंको कष्ट मिलताहै शिष्टोंका होता दुख हरन ॥ आप दया स्वरूप हैं आपही का इ आसरा ॥ किरपा दृष्टि कीजिये मुझपै हो वक्त जब कठिन ॥ मनमें हो मेरे चांदना मोक्ष का रस्तामिले ॥ मारके मन जो केवला इंद्रियों को करै दमन ॥ ६५५॥

## अथ रागरत्नाकरकी आरती ।

जय जगदीश हरे ॥ भक्त जनोंके संकट छिनमें दूर कर ॥ जो ध्यावै फल पावे दुख विनशे मन का ॥ सुख संपति गृह आवे कष्ट मिटै तन का ॥ मात पिता तुम मेरे शरण गहू किसकी ॥ तुम बिन और न दूजा आश करूं जिसकी ॥ तुम पूरण परमात्मा तुम अंतरयामी ॥ पारब्रह्म परमेश्वर तुम सबके स्वामी ॥ तुम करुणाके सागर तुम पालनकरता ॥ मैं मूरख खल कामी कृपा करो भरता ॥ तुम हो एक अगोचर सबके प्राणपती ॥ किस विधि मिलूं गुसाईं तुमको मैं कुमती ॥ दीनबंधु दुखहरता ठाकुर तुम मेरे ॥ अपने हाथ उठावो द्वार परचा तेरे ॥ विषय विकार मिटावो पाप हरो देवा ॥ श्रद्धा भक्ति बढावो सन्तनकी सेवा ॥ ६५६ ॥

जय सच्चिदानन्द ॥ ॐ तत् सत् ॥

इति श्रीरागरत्नाकरे चतुर्थ भाग सम्पूर्णम् ॥

समाप्तोऽयंग्रंथः ।

## छन्द।

राम कृष्ण रस रसिक चकोरहु पियहु मधुर रस अमी अघाय ॥
जाते क्षुधा तृषा नहिं लागै कोह मोह रुज जाय नशाय ॥
पियतहि जगै भक्ति उर प्रभुकी कालिमल भगै लगै नहिं देर ॥
भवनिधि तरन उपाय अन्य जग यहि ते सुलभ न दूसर हेर ॥
कृत युग ध्यान यज्ञ त्रेता महँ द्वापर किये चरणकी सेव ॥
जो गति लहत जीव सो कलिमहँ प्रभु गुण गाय सहजमहँ लेव ॥
रागनको भंडार ग्रंथ यह अति उदार लखि सज्जन वृन्द ॥
पढैं सुनैं गावैं लवलावैं पावैं परम ब्रह्म आनंद ॥
बाल चरित्र कृष्ण रघुवरको लीला ललित लिखी यहि माहि ॥
अहै गायकनको जीवन धन भगतन भगति सिंधु शक नाहिं ॥
मति अनुसार सुधारि यथा विधि रामकृष्ण पदरज लवलीन ॥
शोधन कियो बांदि कवि याकहँ जस कछु प्रभु उर प्रेरण कीन ॥
खेमराजकी विनय कान करि धरि उर ध्यान गुनहिं मतिमान ॥
भूल चूक लखि करहिं क्षमापन प्रभु गुण ग्रथित ग्रंथ यह जान ॥

आपका कृपाभिलाषी-

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणालयाध्यक्ष-मुंबई.

# जाहिरात।



( संगीत–राग–गद्य पद्य काव्य. )

सूरसागर--सूरदासजीकृत संपूर्ण भागवत बारहोंस्कंध विविध प्रकारके रागरागिनियोंमें भक्तगणोंको कंठस्थ करने योग्य अतिललित माधुरी भाषा संयुक्त ( जिल्दबँधा ). ८)

भजनामृतसागर--इसमें मंगल गौरी होली जयध्वनी पद विनय आरती इत्यादि अनेक भजनहैं भगवत् भक्तोंके वास्ते अति उत्तम है. ॥=)

ब्रजविहार--वृन्दावन निवासी श्रीनारायणस्वामी जी कृत इसमें श्रीकृष्णचंद्र आनंदकंद वृंदावनविहारी तथा श्रीवृषभानु नंदनी राधे महरानीकी संपूर्ण लीलाओंका वर्णन और सुंदर अनेक प्रकारके भजन दोहे कवित्त और वा[illegible] [illegible]ं अति मधुरतासे कियागया है. २)

अनुभवरस–इस ग्रंथमें वृन्दावनविहारी आ[illegible]न्द कन्द कृष्णजी की परम मनोहर अनेक लीलायें [illegible] राग रागिनियोंमें वर्णितहैं, विलायती कपड़े की [illegible]हित १।)

शैवमनोरंजनी--शिवभक्ति देवीसहाय इत्[illegible]नके अपूर्व भजन रागरागिनीमें. १)

भजनमनोरंजनी–अर्थात् अतिमनोहर [illegible] कवित्त दोहा सवैया स्तोत्र आदि अत्यंत सु[illegible] पद[illegible].

संपूर्ण पुस्तकोंका "बड़ा सूची[illegible]" अ[illegible]ंगालीजिये